पर उपदेशात्मक कथानक संवाद आदि का विधान होता था। इन उपन्यासों में कुछ तो पौराणिक आधार पर और कुछ सामाजिक प्रश्नों को लेकर कथानक की सृष्टि की गई थी। पौराणिक आधार पर लिखे गये कतिपय प्रमुख उपन्यास ये हैं—'सती-सावित्री' 'शर्मिष्ठा' 'सती सीता' 'सती दमयन्ती' आदि इस विषय में इतना स्मरणीय है कि इन उपन्यासों ने जन-जीवन के मध्य सत्य तथा पातिव्रत धर्म-पालन त्याग तपस्या परमार्थ आदि के गुणों की प्रतिष्ठा द्वारा मानवीय गुणों के विकास में महत्वपूर्ण योग प्रदान किया। सामाजिक कुरीतियाँ यथा बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह दहेज-प्रथा अस्पृश्यता आदि के निवारणार्थ भी लेखकों ने अनेकानेक औपन्यासिक कृतियाँ प्रस्तुत कीं। साथ ही पारिवारिक-जीवन के भी कतिपय चित्र अपने इसके-अपने रंगों के साथ उपस्थित हुए। इन चित्रों के मूल में भी लेखक पारिवारिक-सुख-समृद्धि की कामना को संजोता रहता था। इस प्रसंग में यह कहना कदाचित् अप्रासंगिक न होगा कि लेखक की उपदेश प्रधान मनोवृत्ति के कारण कला की कमनीयता में वृद्धि नहीं हो सकी। इस युग की प्रमुख उपदेशात्मक कृतियाँ ये हैं—गोपालराम गहमरी के 'बड़ा भाई' एवं लाल-पतोहू कार्तिक प्रसाद खत्री का 'दीनानाथ' ईश्वरीप्रसाद का 'स्वर्णमयी' रामनरेश त्रिपाठी का 'मारवाड़ी और पिशाचिनी' लज्जाराम शर्मा का 'आदर्श हिन्दू' ब्रजनन्दन सहाय का 'अरण्य बाला' तथा चांदकरण का 'मानव हास्टम' शिक्षा एवं उपदेश प्रधान उपन्यासों के प्रथम काल के प्रमुख एवं प्रतिनिधि उदाहरण हैं।

प्रेमचन्द तक आते-आते उपदेश प्रधान कृतियों का प्रचलन प्राय न्यूना विलुप्त होने लगा। लेखक की उपदेशात्मक वृत्ति का पर्यवसान आदर्शवादी भावनाओं की सृष्टि में होने लगा।

## (ग) समस्या-प्रधान सामाजिक-उपन्यास

अन्य भाषाओं के उपन्यासों की भाँति ही हिन्दी में भी विशुद्ध रूप से सामाजिक घटना को लेकर लिखे गये उपन्यासों का प्राय अभाव ही है। समाज का और राजनीति का बड़ा ही व्यापक एवं गम्भीर सम्बन्ध है। अस्तु, लेखक ने प्राय समाज और राजनीति के प्रश्नों को एक ही साथ लेने की चेष्टा की है। उदाहरण के लिये हम प्रेमचन्द के उपन्यासों को ही ले लें। उनमें राजनीतिक वातावरण का भी चित्रण है। साथ साथ ही ग्राम्य एवं नागरिक जीवन की नाना-समस्याएँ श्रमिक कृषक एवं वणिक वर्ग के विविध चित्र भी हैं। बीच-बीच में धार्मिक प्रश्नों एवं मनोवैज्ञानिक समस्याएँ भी

विद्यमान है। समाज के विभिन्न वर्गों के व्यक्तियों के जीवन चित्र भी उपस्थित किये गये हैं। इस दृष्टि से प्रेमचन्द का 'सेवासदन' (सन् १६१८) अपना विशेष महत्व रखता है। 'गोदान' (सन् १६३६) में प्रेमचन्द ने अपनी इस कला का अत्यन्त भव्य एवं जीवन व्यापी स्वरूप उपस्थित किया। इस परम्परा के कतिपय प्रतिनिधि उपन्यास नाम क्रमानुसार इस प्रकार है— प्रेमाश्रम' देहाती दुनिया' 'रंगभूमि कायाकल्प' मीठी चुटकी' 'निरुपमा' 'निर्मला' 'अभाव-पत्नी प्रतिज्ञा' 'माँ' कंकाल' वेश्या-पुत्र 'सत्याग्रह, दासी 'चन्द्रहार' 'गबन' त्यागमयी 'हृदय की प्यास' 'अमर अभिलाषा सुनीता' 'कर्मभूमि' तितली 'गोदान' 'अलका' 'चमन का मोल 'पोल' 'विजय' 'प्रश्न' 'विकास' तलाक' 'कल्याणी' 'त्यागपत्र 'बहती धूप' 'वल्का' 'नारी'।

इन कृतियों में सामाजिक समस्याओं को लेकर लेखकों ने विभिन्न रूपों में विचार किया है। समाज का एक पददलित वर्ग है जिसमें कृषक श्रमिक मिसुक वेश्याएँ विधवाएँ आदि हैं। इनका नारकीय जीवन किसी भी हृदय को हिला सकता है। इनकी करुण कथा समाज के लिए एक कलंक के रूप में है। लेखकों ने अपनी कृतियों में इनकी समस्याओं को अत्यन्त उदार दृष्टि से देखने का प्रयत्न किया है। इन समस्याओं के प्रकारान्तर से समाधान भी उपस्थित किये हैं। उदाहरणार्थ हम 'हृदय की प्यास' एवं 'अमर अभिलाषा' को ले सकते हैं। इनमें नारी-जीवन की करुण स्थिति का अत्यन्त मार्मिक चित्रण है। इसी प्रकार ( निरुपमा' सुनीता' विकास 'वल्का प्रश्न' 'तलाक' 'कल्याणी 'त्यागपत्र' आदि ) कृतियों में नारी की विभिन्न समस्याओं पर लेखकों ने अत्यन्त मार्मिकता के साथ विचार किया है।

(ड) राजनीतिक अथवा राजनीतिक कथानक वाले उपन्यास

हिन्दी में राजनीतिक उपन्यासों की कोई सुसम्बद्ध परम्परा नहीं है। अब तक राजनीतिक उपन्यास का कोई 'स्कूल' नहीं बन पाया है। सामाजिक और राजनीतिक भावनाओं का परस्पर इस भाँति सम्मिश्रण हो गया है कि जिस प्रकार शुद्ध सामाजिक उपन्यास नहीं है, उसी प्रकार शुद्ध राजनैतिक उपन्यास नहीं के बराबर हैं। विदेश के विख्यात राजनीतिक उपन्यासकार डिजरैली' 'एच०जी० वेल्स' हक्सले 'जार्ज मरेडिथ' आदि उपन्यासकार होने के साथ-साथ चिन्तक भी हैं।

भारतवर्ष के राजनीतिक जागरण का इतिहास बहुत अंश तक राष्ट्रीय काल में के आन्दोलनों का ही इतिहास है जो प्रेमचन्द के साथ प्रारंभ होता

है। प्रेमचन्द के 'प्रेमाश्रम' में किसान आन्दोलन का 'कर्मभूमि' में सहयोग से उमड़ती जन भावना का 'गबन' में पुलिस के हथकण्डों का तथा 'मंगलसूत्र' में क्रान्तिकारी भावनाओं का और 'गोदान' में गांधीवादी अहिंसात्मक विचारों का चित्रण किया गया है। जैनेन्द्र की 'सुनीता' 'सुखदा' और 'विवर्त' आदि में क्रान्तिकारियों का रहस्यमय जीवन अपनी पूर्ण-सजीवता के साथ व्यक्त हुआ है। राजा राधिकारमण प्रसाद सिंह के 'पुरुष और नारी' में सत्याग्रह आन्दोलन' का अच्छा चित्रण हुआ है। ठाकुर श्रीनाथ सिंह के 'जागरण' में गांधी जी के 'गांव की ओर लौटो' वाला नारा अभिव्यक्त हुआ है। श्री रामवृक्ष बेनीपुरी का 'पतितों के देश' में मोहनलाल महतो वियोगी के 'विसर्जन' और 'पतवार' राजनीतिक हलचलों को व्यक्त किया गया है। इस प्रकार राजनीतिक दृष्टिकोण से समूचा प्रेमचन्द मंडल गांधीजी के आदर्शों से प्रभावित प्रतीत होता है। उनका समाजवादी दृष्टिकोण नैतिकता की कसौटी पर खरा उतरता है। जब कि इस प्रकार के उपन्यासों का एक दूसरा वर्ग भी है जिसके विचार पहले से भिन्न हैं वह है—साम्यवाद से प्रभावित लेखकों का।

हिन्दी में साम्यवादी उपन्यास की चर्चा में उन्हीं उपन्यासों को लिया जायगा जिनके लेखक विचारक्रम से स्वयं भी साम्यवादी हैं। इस प्रकार के लेखक अपनी रचनाओं को साम्यवादी आदर्शों और सिद्धान्तों की अभिव्यक्ति की वाहिका के रूप में प्रस्तुत करते हैं। साम्यवादी रचनाओं का मूलाधार है मार्क्सवादी दर्शन। मार्क्स की विचार परम्परा के अनुसार मनुष्य की चेतना उसके अस्तित्व से निर्दिष्ट होती है। पार्थिव-शक्तियों की अवस्थिति से विचारात्मक प्रक्रिया का जन्म होता है। अतः मूल में वस्तुवादी दृष्टिकोण होना सर्वथा अपेक्षित है। मार्क्सवादी साहित्यकार अपने साहित्य के केन्द्र में मानव को प्रतिष्ठित करता है। मार्क्सवादी दर्शन के अनुसार समाज में केवल दो वर्ग हो सकते हैं—सर्वहारा और शोषक वर्ग के भाव। नवीन युग में बहुत बड़ा वर्ग आर्थिक गुलामी से ग्रस्त है। आर्थिक विपन्नता का अर्थ है—जीवन धारण के तत्त्वों का अभाव। भौतिक जीवन का यह अभाव व्यक्तित्व को अत्यन्त संकीर्ण निष्प्राण और जड़ कर देता है। नैतिक मान्यतायें और चारित्रिक मूल्य अत्यधिक गिर जाते हैं। शोषक और शोषित दोनों वर्गों में अनेक प्रकार की मनोवैज्ञानिक ग्रन्थि मानसिक विक्षिप्तता और यौनविकृतियाँ आ जाती हैं। मार्क्सवाद के ही प्रकाश में हम सब व्यक्ति और समाज की व्यवस्थाओं का ठीक निदान कर पाते हैं। मार्क्सवादी अपनी इस विचार

सराहना को प्रत्येक स्थान परिस्थिति और समय में समान रूप से प्रयुक्त करता है। इस दृष्टि से उसे वह एक शाश्वत और सार्वदेशिक दर्शन के रूप में स्वीकार करता है।

साम्यवादी उपन्यासों में आर्थिक आधार की खोज और दृष्टि का महत्व इतना अधिक हो जाता है कि उसकी सबसे आवश्यक वस्तु संवेदनीयता प्रायः छूट सी जाती है। किसी भी साहित्य प्रकार की सफलता की सर्वमान्य कसौटी उसकी संवेदनशीलता है। सोवियत साहित्य में इस दृष्टि से बहुत कम सफल रचनाएं उतर चुकी हैं। कभी-कभी लेखक उत्साह में अपने सैद्धान्तिक विश्वासों और स्थापनाओं को ही चरित्र के क्रियात्मक चित्रण का रूप समझ लेता है। कलात्मक सौष्ठव और संवेदनीयता के लिए इससे बढ़कर घातक अन्य कोई भूल नहीं।¹

मार्क्सवादी कलाकारों में यशपाल, नरोत्तम नागर, सर्वदानन्द वर्मा, अमृतराय, नागार्जुन तथा रांगेयराघव प्रमुख हैं। यशपाल के 'दादा कामरेड' 'पार्टी कामरेड' एवं 'झूठा' 'मनुष्य के रूप' आदि में साम्यवादी विचारधारा की सफल अभिव्यक्ति हुई है। नरोत्तम नागर के 'दिन के तारे' सर्वदानन्द के 'नरमेध' तथा 'मानव निकेतन' अमृतराय के 'बीज' नागार्जुन के 'बलचनमा' तथा 'रतिनाथ की चाची' रांगेयराघव के विषाद मठ और 'हुजूर' आदि में मार्क्सवादी विचारों की जमकर खिल्ली उड़ाई गई है और धन-असीम समस्याओं का चित्रण प्रचारवादी दृष्टिकोण से किया गया है। अन्तिम दो उपन्यासों में विशेष रूप से ग्राम के समाज के शोषण, अज्ञता, दारिद्र्य और परवशता का चित्रण किया गया है। उपर्युक्त उपन्यासों में लेखकों ने पाठकों की संवेदना को गहराई से स्पर्श करने का प्रयत्न किया गया है। यशपाल के 'बदली धूप' नई इमारत और उनका मेरा भगवतीदास के 'इन्दु' गुरुदत्त के 'स्वाधीनता स्वाधीनता के पथ पर', 'पथिक' 'पथिक' विष्णु प्रभाकर स्वराज्य दान 'भावुकता का मूल्य' 'विश्वासघात' भगवती प्रसाद के 'भूले न भाए', किशोरी

¹ But for the form of writing which substitutes the opinion of the author for the living actions of human being they ( Marx & Engels ) always possessed the greatest contempt.

—Ralph Fox.— *The Novel and the People*

नारायण के 'राष्ट्र के लिए' आदि उपन्यासों में पिछले ३० वर्षों की राजनीतिक हलचलों का बड़ा ही सजीव चित्रण मिलता है।

(ऊ) अन्य कथा-प्रधान उपन्यास

इन उपन्यासों के अतिरिक्त कुछ कथा-प्रधान उपन्यास ऐसे भी हैं जो इनके अन्तर्गत नहीं आते। इनमें कश्मीरीलाल जोशी रचित 'जपा-कुसुम' अथवा 'नई सृष्टि' में 'रॉबिन्सन क्रूसो' के ढंग की एक मौलिकता की भावना है, जिसे सफल नहीं कहा जा सकता। व्रजनन्दन सहाय-रचित 'आरण्य बाला' बाणभट्ट की 'कादंबरी' का एक नया और असफल अनुकरण मात्र है।

इन कथा-प्रधान उपन्यासों की सबसे प्रधान विशेषता थी—प्रेम का चित्रण। अब की राज्य के 'शान्तिमय' वातावरण में जनता के मनोरंजन के लिए प्रेम से बढ़कर और कौन-सा विषय हो सकता था? भारतवर्ष में प्रेम साहित्य का एक मुख्य और चिरन्तन विषय रहा है। हिन्दी में उपन्यासों का भी प्रारम्भ इसी प्रेम के चित्रण से हुआ है। कथा-प्रधान उपन्यासों में प्रेम की सबसे प्रधान विशेषता थी उसका अस्वाभाविक चित्रण। सभी उपन्यासों में प्रेम की धारा अबाध गति से बहती है।

इन कथा-प्रधान उपन्यासों में चरित्र-चित्रण बहुत ही कम मिलता है। चरित्र सभी प्रायः किसी प्रकार-विशेष प्रतिनिधि ('टाइप') रूप से आते पड़ते हैं। ये चरित्र अधिकांश में या तो बिल्कुल भले ही हैं या बिल्कुल ही बुरे बीच में कोई नहीं।

इन कथा-प्रधान उपन्यासों के लेखकों ने संसार को एक असमान दृष्टिकोण से देखा। उनके अनुसार मानव वीर और कायर, बुद्धिमान और मूर्ख, सुन्दर और कुरूप हो सकता है परन्तु स्वार्थ त्यागी और उदार कभी नहीं हो सकता। अंग्रेज़ों की सभ्यता से मनुष्य दिन-प्रति-दिन अधिक स्वार्थी और हीन होते गये। इन उपन्यासकारों ने तात्कालिक समाज के इस विशृंखल रूप को ही देखा और उसे ही सत्य मान लिया। पिछले उपन्यासकारों ने भी समाज को इसी रूप में पाया परन्तु उसमें मानव चरित्र के उच्चगुणों के देखने की भी क्षमता थी। इसी कारण उन्होंने उन आदर्श चरित्रों के चित्र उपस्थित किये परन्तु इन उपन्यासकारों ने केवल एकांगी चित्र उपस्थित किये और सबसे आश्चर्यजनक बात तो यह थी कि इस प्रकार का दृष्टिकोण* होते हुए भी उन्होंने काव्य-न्याय (Poetic Justice) पर इतना अधिक जोर दिया।

विषय-प्रधानता की दृष्टि से इसी वर्गीकरण को एक दूसरे रूप में प्रस्तुत किया गया है—

(१) काल्पनिक कथानक-प्रधान उपन्यास। इसके तीन उपभेद हैं—(क) रोमानी (ख) [illegible] एवं (ग) यूटोपियन।

(२) सामाजिक कथानक-प्रधान उपन्यास।

(३) ऐतिहासिक कथानक-प्रधान उपन्यास।

(४) मनोवैज्ञानिक कथानक-प्रधान उपन्यास।

(५) राजनीतिक कथानक प्रधान उपन्यास।

(६) पौराणिक कथानक प्रधान उपन्यास।

२—ढाँचे की दृष्टि से वर्गीकरण—

(क) कथा के रूप में।

(ख) आत्मकथा या डायरी के रूप में।

(ग) चिट्ठी-पत्री के रूप में।

रामचन्द्र शुक्ल उपन्यासों के ढाँचे के अनुसार तीन मुख्य भेद करते हैं—कथा के रूप में, आत्मकथा के रूप में और चिट्ठी-पत्री के रूप में।[1] उनमें से अधिकतर उदाहरण तो प्रथम के ही रूप में हुआ करते हैं। द्वितीय के उदाहरण भी अब हिन्दी में काफी हैं जैसे दिल की आग (जी० पी० श्रीवास्तव) 'कल्याणी' 'त्यागपत्र' 'सुनीता' 'व्यतीत' (जैनेन्द्र) बाणभट्ट की आत्मकथा (हजारी प्रसाद द्विवेदी) आदि। तृतीय के उदाहरण हिन्दी में बहुत कम पाए जाते हैं जैसे 'चंद हसीनों के खतूत' (उग्र) अज्ञेय के 'नदी के द्वीप' का उत्तरार्द्ध एक प्रकार से पत्रात्मक उपन्यास का रूप ले लेता है।

३—कथावस्तु के स्वरूप और लक्ष्य के अनुसार

कथावस्तु के स्वरूप और लक्ष्य के अनुसार पं० रामचन्द्र शुक्ल[2] ने वर्तमान उपन्यासों का वर्गीकरण इस प्रकार किया है—

(१) घटना-वैचित्र्य प्रधान—इसके अन्तर्गत कुतूहलजनक जासूसी एवं वैज्ञानिक आविष्कारों का चमत्कार दिखाने वाले उपन्यास आते हैं यथा—चन्द्रकान्ता सन्तति।

(२) मनुष्य के अनेक पारस्परिक सम्बन्धों की मार्मिकता पर प्रधान लक्ष्य रखने वाले जैसे सेवा सदन 'निर्मला' 'गोदान' श्री विश्वम्भरनाथ 'कौशिक'

१ रामचन्द्र शुक्ल—हिन्दी साहित्य का इतिहास—पृ० २४१।

२ वही "पृ० ४१-४२।

'एडविन म्योर' के अनुसार ऐसे उपन्यासों की संख्या सबसे अधिक है जो विशिष्ट घटना-क्रम को इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं जिससे पाठक का मनोरंजन हो सके।[1]

'एडविन म्योर' चरित्र प्रधान उपन्यासों को कथात्मक गद्य साहित्य का प्रमुख अंग मानता है।

(२) नाटकीयता प्रधान-उपन्यास

शिवनारायण श्रीवास्तव[2] के अनुसार नाटकीय उपन्यास उपन्यास-वाङ्मय का सबसे महत्त्वपूर्ण भाग है। इनमें कथावस्तु और चरित्र का भेद नहीं रह जाता। कुछ विद्वानों का तो कहना है कि इन्हीं उपन्यासों में कला की पूर्णता दिखाई देती है। इनमें कथावस्तु और चरित्र का भेद नहीं रह जाता। दोनों का अन्योन्याश्रित सम्बन्ध होता है। शिव नारायण श्रीवास्तव के विचारपूर्ण अधिकांश रूप से एडविन म्योर के विचारों पर आश्रित हैं। इन उपन्यासों में घटनाओं और चरित्रों का उचित पारस्परिक सम्बन्ध नितान्त आवश्यक है।

१—जीवन के इतिहास खंड के रूप में अथवा इतिवृत्तात्मक क्रम के रूप में—

जब हम जीवन को प्रधान रूप से समय की व्याप्ति एवं स्थान के विस्तार में अनायोजन की दशा में संवाद द्वारा उपस्थित किये हुए स्पष्ट रूप में देख पाते हैं, तब हम वास्तव में जीवन को उससे अधिक पूर्णता से समझते हैं जितना कि उस समय जब कि हम उसे समान रूप से जैसा कि साधारणतया होता है, क्षणों में ही स्थित रूप में देखते हैं। कुछ क्षण होते हैं जब हम एक बारगी ही अपने समस्त कृत्यों की उनके कारणों का उनके परिणामों की समय की व्याप्ति में उनके अनवरत-क्रम की झलक-सी पा जाते हैं। कुछ दूसरे क्षण होते हैं जब हमें इस बात का भान होता है कि हमारा पूर्ण आचरण एक वर्ग-विधान का-सा है हम अन्य मनुष्यों की भाँति परिस्थितियों के अनुसार आचरण करते हैं और हमारी भावनाएं और आचरण उन्हीं के-से हैं। ये दोनों अनुभव साधारण अनुभव से अधिक तीव्र एवं पूर्ण प्रतीत होने के कारण साधारण अनुभव से पृथकत्व की विशेषता रखते हैं। यही कारण है जिनको क्रम से नाटकीय एवं चरित्र प्रधान उपन्यासों में स्थापित किया जाता है, वे पूर्ण तथा स्पष्ट हैं हम उन्हें कभी एक साथ पा ही नहीं सकते। वे हमारे अन्य

---

१ एडविन म्योर—दि स्ट्रक्चर आफ दि नॉवेल—पृ० २१।

२ शिवनारायण श्रीवास्तव—'हिन्दी उपन्यास'—पृ० ३६।

सर्गों से अधिक पूर्ण होते हैं क्योंकि हम जीवन को समय की व्याप्ति में, अथवा स्थान के विस्तार में उसके विशेष रूप और महत्व के सहित विस्तृत रूप से अन्तर्दृष्टि द्वारा एक साथ देख सकते हैं और हम उसे पूर्णता से भी देख सकते हैं पर ऐसा समय और स्थान दोनों में एक साथ ही नहीं देखा जा सकता। जीवन के क्रम में हम जीवन को इस प्रकार अर्थात् बिना विस्तृत रूप में अन्तर्दृष्टि द्वारा एक साथ देख सकते हैं। हमारे दैनिक जीवन में समय और स्थान दोनों के तथ्य समान रूप से तात्कालिक महत्व रखते हैं और जिस बात का हमें ज्ञान होता है वह है केवल निरंतर रूप से घटित होने वाला परिवर्तन जिसके साथ यत्र-तत्र महत्वपूर्ण एवं निश्चित रूप से निर्मित स्थायी क्षण आते हैं पर उनका कोई क्रम नहीं होता है। साहित्यिक सौन्दर्य को अन्तर्दृष्टि द्वारा स्पष्ट रूप से दिखाने वाले ग्रन्थ हमें इस निरन्तर रूप से घटित होने वाले परिवर्तन क्रम से बाहर निकाल देते हैं। उस निरंतर रूप से भिन्न एवं अन्तहीन दृश्य के स्थान पर जिसमें दृष्टि एक साथ हजारों ओर दौड़ती रहती है और जिसमें उसको एक निश्चित केन्द्र पर बांध रखने के लिए कुछ भी नहीं होता जो स्थल का दृश्य विस्तार हमारे सामने आता है वह एक और पूर्ण होता है वह कल्पना से होकर निकल चुका होता है वह अपने अनावश्यक भागों को हटा चुका होता है और अपने ही अभिप्राय से पूर्णरूप से कस कर भरा हुआ होता है।[1]

इसके बाद एक तीसरा विभाग है जो महत्व में इन दोनों विभागों से कुछ ही कम है पर इस विभाग के संबंध में सबसे बड़ी बात यह है कि इसी के अन्तर्गत सब से महान् औपन्यासिक कृति की रचना की गई है। उपन्यास-रचना के सब मान्य-सिद्धान्तों की अवहेलना करते हुये भी 'वार एण्ड पीस' जीवन का व्यापक चित्र समय और स्थान दोनों के ही विस्तार में प्रस्तुत कर सर्वभौमिकता का गुण ग्रहण करता हुआ प्रतीत होता है। स्थान विस्तार एवं समय की

---

1 Instead of a continuous endless scene in which the eye is caught in a thousand directions at once with nothing to hold it to a fixed centre the landscape that opens before us is whole and single: it has passed through an imagination it has shed its irrelevancy and is compact with its own meaning

—Percy Lubbock.— *The Craft of Fiction.*

व्याप्ति देखना हो वार एण्ड पीस में सम्भव है पर यदि सच पूछा जाय तो उसकी रचना की गतिशीलता केवल समय में ही है।

'वार एण्ड पीस' में मानव जीवन को राष्ट्र अथवा समाज की पृष्ठभूमि के साथ नहीं प्रस्तुत किया गया है। वरन् उसे शाश्वत रूप से परिवर्तनशील मानव जीवन की पृष्ठभूमि के साथ प्रस्तुत किया गया है। यह किसी साधारण विषय का विशिष्ट साकार रूप नहीं है, इसमें विशिष्टता एवं साधारणता एक ही साथ है।

इतिवृत्तात्मक उपन्यास का संघटन नाटकीय उपन्यास के संघटन से अन्तर रखता है। नाटकीय उपन्यास की कथावस्तु के विस्तार का विकास कड़ाई से और नपे-तुले ढंग पर होता है और इतिवृत्तात्मक उपन्यास की कथावस्तु का विस्तार घटनाओं की ढीली शृंखला के रूप में होता है जो एक कड़ी बाह्य परिधि के भीतर बँधा रहता है जो वह समय है जिसकी मानव मस्तिष्क के द्वारा गणना की गई है।

(४) सामयिक उपन्यास

इतिवृत्तात्मक उपन्यास से भिन्न पर ऊपरी ढंग से इतिवृत्तात्मक उपन्यास से बहुत अधिक समानता रखने वाला सामयिक उपन्यास का एक और वर्ग है। इस वर्ग का सबसे अच्छा प्रतिनिधित्व क्लाईगर (उपन्यास) सदी में होता है दि फारसाइट सागा' 'दि न्यू मैकियावेली' और 'मिस्टर ड्राइवर्स रेकार्ड्स आव अमेरिकन लायर्स' के द्वारा होता है। सामयिक उपन्यास का लक्ष्य इतिवृत्तात्मक उपन्यासों के लक्ष्य से भिन्न है। यह उनसे कम महत्वाकांक्षी है और कम बातों को अपने में समेटता है पर उनसे अधिक तात्कालिक प्रभाव उत्पन्न करने वाला और अधिक उपयोगितावादिता वाला है। इस प्रकार का उपन्यास कभी इतना दुस्साहस नहीं करता कि वह समाज के उस चित्र को प्रस्तुत करने का प्रयत्न करे जो हर समय के लिये ठीक हो इसका उद्देश्य अधिक हल्का और एक खास प्रकार का होता है। यह केवल तत्कालीन समाज के एक भाग को दिखाता है और वह भी परिवर्तित होती हुई दशा में।

सामयिक उपन्यास स्वरूप का विचार करने से इतिवृत्तात्मक उपन्यास से न केवल उत्तमता की कोटि के विचार से भिन्न है वरन् प्रकार में भी यह उन मानवीय सत्यों को देने का प्रयत्न नहीं करता जो सब समय के लिए सत्य हैं, यह तो केवल परिवर्तन के एक 'स्टेज' पर स्थित समाज से अपना वास्ता रखता है और चरित्र भी इसमें वे ही होते हैं जो जहाँ तक इस समाज के प्रति

सिद्धि चरित्र होने का सबंध है पूर्ण सत्यस्वरूप प्रत्यक्षित करना है। इस प्रकार का उपन्यास हर बात को विशिष्ट सापेक्ष्य और ऐतिहासिक बना देता है। वह जीवन की सार्वभौमिकता बने वाली आँखों से नहीं देखता वरन् उसे वह एक व्यापक सुषमा-संग्रहीत दृष्टि से रखता है जिसके आधार में प्रतिपादन व्यापार प्रवृत्त मेधा भी सहायक होती रहती है।

(घ) चरित्र-चित्रण की दृष्टि से—

**चरित्र-प्रधान उपन्यास**—साहित्य क्षेत्र में चरित्र-प्रधान उपन्यास भी विशेष महत्व रखते हैं। इसकी एक विशेषता यह है कि पात्रों की सृष्टि कथानक के आधार पर न होकर स्वतन्त्ररूप से होती है। लेखक अपनी रुचि एवं पद्धति के अनुरूप ही उनके समस्त क्रिया कलापों को व्यक्त करता है। इन रचनाओं के कथानक का उद्देश्य पात्रों के गुणों और अवगुणों पर प्रकाश डालना रहता है। प्रेमचन्द के 'रंगभूमि' और 'गबन' चरित्र-प्रधान उपन्यासों में प्रमुख स्थान रखते हैं। इन उपन्यासों में व्यक्त चरित्र दो प्रकार के होते हैं—(१) व्यक्तिगत अथवा विकसित चरित्र (इंडिविजुअल अथवा राउण्ड) (२) प्रतिनिधि अथवा स्थिर (टाइप्स अथवा फ्लैट) प्रेमचन्द के सभी पात्र विशिष्ट वर्ग के प्रतिनिधि हैं। जब कि इलाचन्द्र जोशी अज्ञेय जैनेन्द्र के पात्र अपनी व्यक्तिगत विशेषताओं में ही सब कुछ है वे प्रेमचन्द के पात्रों की भाँति किसी विशिष्ट वर्ग के प्रतिनिधि नहीं होते ऐसे उपन्यासों में लेखक पात्रों को भयंकर परिस्थितियों में भागे बढ़ने को विवश करता है।

**मनोवैज्ञानिक उपन्यास**—मनोवैज्ञानिक उपन्यास का विकास बताते हुए एक आलोचक ने लिखा है—'मेरे जैसे प्रेमचन्द में आते-जाते और भगवती-चरण वर्मा ने भले ही व्यक्ति की एकान्तिक सत्ता के अध्ययन की जरूरत महसूस कर ली थी लेकिन व्यक्ति की सत्ता और व्यक्ति-मानव का महत्व जैनेन्द्र कुमार के उपन्यासों के साथ आया।'[1] श्री शिवनारायण श्रीवास्तव के मत से भी हिन्दी साहित्य में मनोवैज्ञानिक दृष्टि से भावनाओं को चित्रण करने का सब में सफल प्रयास जैनेन्द्र जी का रहा[2]। उनके 'परख' 'तपोभूमि' 'सुनीता' 'कल्याणी' 'त्यागपत्र' 'व्यतीत' आदि प्रायः सभी उपन्यासों में मनोवैज्ञानिक

---

१ साहित्य संदेश—भाग १८—अंक १ २
हिन्दी में मनोवैज्ञानिक उपन्यास—राजेश्वर गुप्त एम० ए०।

२ शिवनारायण श्रीवास्तव पृ० २११ १२

विश्लेषण की प्रधानता है। आदि से अन्त तक इनके पात्रों की प्रत्येक बात उनकी प्रत्येक बात उनका प्रत्येक संकेत उनके मनोभावों की वास्तविकता का प्रदर्शन करने की चेष्टा करता है।

(ख) शैली की दृष्टि से—

(अ) वर्णनात्मक शैली

(ब) विश्लेषणात्मक शैली

(स) पत्र शैली

(द) स्वगत शैली।

हिन्दी के अधिकांश उपन्यासों की शैली वर्णनात्मक है। प्रेमचन्द प्रसाद (गोविन्द वल्लभ) पन्त तथा प्रेमचन्द स्कूल के अन्य उपन्यासकारों के उपन्यास इसी शैली में हैं।

जोशी 'अज्ञेय' भगवतीचरण वर्मा जैनेन्द्र आदि उपन्यासकार विश्लेषणात्मक शैली के लेखक हैं। पत्र शैली में प्रफुल्लचन्द्र ओझा 'मुक्त' का 'पाप और पुण्य' इसमें कुल १८ पत्र हैं। उग्र का 'चन्द हसीनों के खतूत' इस प्रकार का अच्छा उदाहरण है। जोशी का 'सन्यासी' स्वगत शैली का उत्कृष्ट उदाहरण है। स्मरणीय है कि पत्र शैली एवं स्वगत शैली में रचनाएं बहुत ही न्यून संख्या में हुई हैं।

(ग) उद्देश्य की दृष्टि से—

(अ) केवल मनोरंजनार्थ लिखे गये उपन्यास

(ब) हास्यरस के उपन्यास

(स) आदर्शोन्मुख यथार्थवादी उपन्यास

(द) यथार्थवादी उपन्यास

(य) समस्यामूलक उपन्यास

(र) प्रयोगवादी उपन्यास

(ल) अनूदित उपन्यास।

(अ) केवल मनोरंजनार्थ लिखे गये उपन्यास—उपन्यासों की यह अत्यधिक साधारण श्रेणी मानी गई है। कतिपय आलोचक इन्हें फुटपाथ के उपन्यासों की संज्ञा प्रदान करते हैं। इन उपन्यासों द्वारा केवल मनोरंजन की ही सिद्धि होती है। उदाहरण के लिये 'किस्सा तोता-मैना' का नाम लिया जा सकता है। इसमें तोता स्त्रियों के सम्बन्ध में और मैना पुरुषों के सम्बन्ध में उनकी कुटिलता निन्दित बातों का वर्णन करते हैं। पाठकों को इसी किस्से में समय काटने का

साधन प्राप्त हो जाता है। 'आल्हा-ऊदल' 'किस्सा गुलबकावली' 'सिंहासन बत्तीसी' 'बैताल पचीसी' 'छबीली भटियारी' 'किस्सा साढ़े तीन यार' और 'एक रात में तीन खून' आदि इसी प्रकार की रचनाएँ हैं।

(ब) हास्य के उपन्यास—बालकृष्ण भट्ट रचित 'सौ अजान एक सुजान' हास्यरस की प्रसिद्ध कृति है। जी॰ पी॰ श्रीवास्तव के 'लतखोरीलाल' और 'स्वामी चौखटानन्द' नामक उपन्यास में हास्यरस प्रधान है, पर इनमें संयम का अभाव खटकता है। निराला जी के 'कुल्ली भाट' और 'बिल्लेसुर बकरिहा' में हास्यरस की झलकियाँ हैं। पर इनमें हास्य परिस्थिति प्रसूत न होकर केवल वर्णनगत है। 'उग्र' की 'बुधुआ की बेटी', 'दिल्ली का दलाल', 'चन्द हसीनों के खतूत' और 'शराबी' में व्यंग्य और हास्य का सम्मिश्रण है। इस शैली के कतिपय अन्य उपन्यास ये हैं।

'मूर्खराज' 'महाकवि चच्चा' 'मेरे हाकिमान' 'काठ का उल्लू' 'कबूतर चोरी का जुर्म' 'पिगमन की डायरी' 'मिस्टर टेलीफुन का टेलीफोन' 'नवाब मनचला' 'गुनाह बेलज्जत' आदि।

(स) आदर्शोन्मुख यथार्थवादी—आदर्शवाद का ही चित्रण करने वाली परम्परा उपन्यास क्षेत्र में प्रायः संभव नहीं है। यदि आदर्शवाद का ही चित्र पक्ष या चित्रण किसी कृति में होगा तो वह कृति फिर जीवन की दृष्टि न होगी क्योंकि लौकिक जीवन में नितान्त आदर्शवादिता साधारणतः नहीं मिलती। अस्तु, यथार्थ को ही विशेष महत्व प्राप्त हुआ है। हाँ यह अवश्य हो सकता है कि हमारा यथार्थ आदर्श को लेकर चलने वाला हो। वस्तुतः यथार्थ की आदर्शोन्मुखता ही जीवन का सत्य है। 'प्रसाद' ने 'कंकाल' और 'तितली' में इसी सत्य को देखना चाहा है।

(द) यथार्थवादी उपन्यास—जीवन की वास्तविकता जब कला के क्षेत्र में अभिव्यक्ति की समस्त रमणीयता के साथ अवतरित होती है। तब उसे हम यथार्थवादी साहित्य के नाम से अभिहित करते हैं। यथार्थ का चित्रण बहुत कुछ सापेक्षता रखता है इसलिये युगीन परिस्थितियों के अनुरूप यथार्थ के रूप भी परिवर्तित होते रहते हैं। यथार्थवादी उपन्यास का प्रत्येक लेखक भी अपनी मान्यता के अनुरूप होता है, इसका उदाहरण यदि देखना हो तो विष्णु प्रभाकर लिखित 'निशिकान्त' उपन्यास पढ़िये। इसमें नायक का चरित्र लेखक की आर्य समाजी-सुधार की मनोवृत्ति के अनुरूप हुआ है। 'जहाज के पंछी' नामक उपन्यास में इलाचन्द्र जोशी ने राजनीति और समाज के अनेकानेक दुराचारों पर दृष्टि

प्राप्त किया है। 'उग्र' के उपन्यास उनकी 'यथार्थवादी प्रवृत्ति' का पूर्ण पोषण करते हैं। फणीश्वरनाथ रेणु कृत 'मैला आँचल' तथा उदय शंकर भट्ट कृत—'सागर लहरें और मनुष्य' भी यथार्थवादी उपन्यासों में अपना प्रमुख स्थान रखते हैं।

(घ) समस्यामूलक उपन्यास—समस्यामूलक उपन्यास दो प्रकार के होते हैं—प्रथम वे जिनमें केवल एक समस्या हो, और द्वितीय वे जिनमें किसी एक प्रधान समस्या के साथ विभिन्न समस्यायें संलग्न रहती हैं।

(ङ) प्रयोगवादी उपन्यास—हिन्दी साहित्य में प्रयोगवाद सरीखा कोई वाद उपयुक्त प्रतीत नहीं होता। पर इस बात की चर्चा उतनी अधिक है कि कतिपय लेखक प्रयोग के लिए प्रयोग के स्वर का मेल करते हुए पाये जाते हैं। और सम्भवतः इसी धुन में कुछ उपन्यासकारों ने भी अपनी रचनाएँ प्रस्तुत की हैं। इसी दृष्टि से अज्ञेय कृत—'शेखर—एक जीवनी' उल्लेख्य है। धर्मवीर भारती कृत—'सूरज का सातवाँ घोड़ा' और 'गुनाहों के देवता' शिव प्रसाद 'रुद्र' कृत 'बहती गंगा' नागार्जुन कृत 'बाबा बटेसरनाथ' प्रभाकर माचवे कृत 'परन्तु' और फणीश्वरनाथ रेणु कृत 'मैला आँचल' आदि रचनाएँ भी प्रयोगवादी दृष्टिकोण से अपना स्थान रखती हैं। इनमें एक प्रकार का नवीन शिल्प विधान प्रस्तुत करने का प्रयास परिलक्षित होता है।

(च) अनूदित उपन्यास—अनूदित उपन्यासों की परंपरा का प्रचलन भारतेन्दु काल से माना जाता है। प्रारंभ में अंग्रेजी और बंगला उपन्यासों के अनुवाद अधिक हुए। अनुवाद की दृष्टि से आधुनिक उपन्यासों में 'स्कॉट' 'आस्टिन' 'थैकरे' 'डिकेन्स' हार्डी लारेन्स वर्जीनियावुल्फ तथा बार्नेट आदि के उपन्यासों का नाम उल्लेखनीय है। इन लेखकों ने मनोवैज्ञानिक चित्रण की ओर विशेष ध्यान दिया था। रूसी उपन्यासों में जीवन के यथार्थ चित्रण की ओर विशेष प्रवृत्ति पाई जाती है। इस प्रसंग में यह कहना असंगत नहीं होगा कि प्रेमचन्द की औपन्यासिक कला पर तुर्गनेव, टाल्सटाय गोर्की तथा चेखोव आदि की छाया विद्यमान है। उनकी रचनाओं में साम्यवाद की भूमिका-निम्नवर्ग एवं मध्यम वर्ग के समाज के प्रति सहानुभूति का चित्रण अधिकांश रूसी प्रभाव का परिणाम कहा जा सकता है। रूसी उपन्यासों से प्रभावित यशपाल की रचनाओं में शोषक वर्ग के प्रति क्रान्ति की भावना पाई जाती है। रूसी उपन्यासों का अनुवाद हिन्दी में अधिक हुआ है। हिन्दी उपन्यास साहित्य पर फ्रेंच भाषा के उपन्यासों का भी पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। ड्यूमा, मोपासां, अनातोले फ्रांस

बालजाक रोमारोला आदि के उपन्यासों का हिन्दी में सफल अनुवाद हुआ है।

(ग) जीवन के प्रति दृष्टिकोण के विचार से (प्वाइंट आफ व्यू)

(अ) रोमानी उपन्यास

(ब) आदर्शवादी रोमानी उपन्यास

(स) यथार्थवादी उपन्यास

(द) आदर्शवादी उपन्यास

(अ) रोमानी उपन्यास—इसकी कथा का निर्माण केवल काल्पनिक रंगीनियों के आधार पर होता है। इस श्रेणी के अन्तर्गत जासूसी तिलस्मी साहसिक वैज्ञानिक समर आदि उपन्यास आते हैं। इनमें उच्च वर्ग के जीवन के भोगों के स्वप्न प्रस्तुत किये जाते हैं। इनका उद्देश्य केवल मनोरंजन की सृष्टि करना होता है। इन रचनाओं में जीवन का चित्रण एक काल्पनिक स्वप्न के रूप में ही होता है। ये रचनायें पलायनवादी प्रवृत्ति से प्रभावित होती हैं।

(ब) आदर्शवादी रोमानी उपन्यास—किशोरीलाल गोस्वामी के अधिकांश उपन्यास आदर्शवादी रोमानी उपन्यास हैं। इस प्रकार की रचनाओं में मनोरंजन के लिये सामग्री तो रहती ही है साथ ही नीतिपरक बातों एवं उपदेशों का भी समावेश रहता है।

(स) यथार्थवादी उपन्यास—इन रचनाओं में लेखक तटस्थरूप से जीवन के स्वरूप को देखता है और वैज्ञानिक पद्धति से उसकी विवेचना करता है।

(द) आदर्शवादी उपन्यास—इस प्रकार के उपन्यासों में लेखक की दृष्टि यथार्थ को आकर्षक बनाने की ओर रहती है। इसके लिये वह आदर्शमयी भावनाओं का अपनी कृतियों में समावेश करता चलता है। सामाजिक उपन्यासों में इस आदर्शवादिता का विशेष रूप से प्रयोग होता है।

(घ) दीर्घ विस्तार तथा प्रभाव की तीव्रता के विचार से—

(अ) बृहत् उपन्यास

(ब) लघु उपन्यास

बृहत् एवं लघु उपन्यास का अन्तर मुख्यतः आकार द्वारा स्पष्ट किया जाता है। बृहत् उपन्यासों का अत्यधिक विस्तृत आकार अपनी सीमा के अन्तर्गत अनेकानेक घटनाओं की सृष्टि होती है।

लघु उपन्यास का आकार उसके नाम के अनुरूप प्रायः बहुत ही सीमित होता है। इस प्रकार की रचनाओं में लेखक के अत्यधिक कौशल की अपेक्षा होती है। सेवासदन 'रंगभूमि' 'गोदान' 'गिरती दीवारें' उपन्यास बृहत् उप-

न्यास की कोटि में हैं और निर्मला स्वागपत्र आदि उपन्यास लघु उपन्यास की कोटि में परिगणित किये जा सकते हैं।

(११) साधारण जन-दृष्टि से उपन्यासों का वर्गीकरण—

समीक्षाशास्त्र[1] के लेखक के अनुसार उपन्यास में अनुभवात्मक वास्तविकता का चित्रण इतना अधिक होता है और उसके रूप अथवा शैली के विषय में पाठकों की उदासीनता इतनी है कि उपन्यास के निम्नांकित वर्ग ही मान गये हैं—

१—सामाजिक २—मध्यवर्गीय ३—मनोवैज्ञानिक ४—स्थानीय चित्रण युक्त ५—अपराध विषयक और ६—साहसिकतापूर्ण। इनके भी और बहुत से छोटे-छोटे भेद हो सकते हैं। सामाजिक उपन्यास में किसी एक विशेष युग और स्थान का वहाँ के मानव आचार-विचार पर वहाँ की आर्थिक तथा सामाजिक परिस्थितियों के पड़े हुए प्रभाव का चित्रण होता है। इन उपन्यासों के विषय अत्यन्त परिमित होने के कारण और सौन्दर्य निरपेक्ष होने के कारण इनका महत्व केवल अल्पकाल के लिये तथा किसी विशिष्ट स्थान के लिए हो सकता है। इस प्रकार के उपन्यासों के अन्तर्गत एक समस्या-उपन्यास (प्राबलम नावेल) होते हैं जिनमें कोई विशिष्ट सामाजिक प्रश्न होता है जैसे पति-पत्नी परित्याग (डाइवोर्स) अथवा अस्पृश्यता एवं जातीय रंगभेद-भावना आदि। दूसरे प्रकार के उपन्यास वे हैं जिनमें किसी एक वर्ग का पक्ष लेकर दूसरे की निन्दा की जाती है। इन्हें प्रचारवादी उपन्यास कहते हैं। कुछ मजदूरवादी उपन्यास होते हैं जिनमें मजदूरों की समस्या के साथ सहानुभूतिमय विचार किया जाता है। स्थानगत (रीजनल) उपन्यासों में वहाँ की परिस्थिति और अवस्थाओं का तथा मनुष्य द्वारा निर्मित आर्थिक प्रणाली का ही नहीं वरन् वहाँ की धरती पहाड़ जंगल अथवा कहीं दूर की आदिम भूमि का चित्रण होता है। स्पेन और लैटिन अमेरिका के उपन्यासों में 'कोस्टम्ब्रिस्टा' नाम के ऐसे ही यथार्थवादी चित्रण जिनमें विभिन्न आचार-विचार के अध्ययन को ही महत्व दिया गया है।

इस प्रकार समीक्षा शास्त्र में सब स्थानों से बढ़कर उपन्यासों के अनेक प्रकार एक साथ प्रस्तुत किये गये हैं जिनमें से प्रमुख ये हैं—

ऐतिहासिक उपन्यास विचारात्मक उपन्यास नाटकीय उपन्यास और स्वाभिक चित्रण (रोमान्टिक पैस्टेल या कानिकल) गद्यात्मक उपन्यास जीवन

१ सीताराम चतुर्वेदी—'समीक्षाशास्त्र'-पृ० ६७० ६७१—सम्वत् २०१ वि०

यहाँ वहीं के अनुसरण पर रचनाएँ आरंभ कर दीं। इसीलिये इनमें प्रारंभ में ही 'आउटडेटेडिज्म' चिह्न दृष्टिगोचर होते हैं। हाँ अब हम उसमें रम गये हैं। हमारा अपना कुछ भी इस क्षेत्र में आ गया है तो अब हम हमारा अपनापन उसमें अक्षुण्ण रखना पड़ेगा। बाहर के उत्तम उदाहरणों को हम में पूरी तौर से पर साथ ही अपनी तैयारी की हुई भूमि को भी न छोड़े।

उपन्यास वर्तमानकाल की सबसे बड़ी साहित्यिक देन है। इस साहित्यिक विधा की मूलप्रवृत्ति तो 'कादंबरी' के समान पुस्तकों में पहले ही थे भी पर पाश्चात्य प्रभाव ने इसके ऊपरी रूप को अत्यधिक प्रभावित किया पर वर्ण्य विषय भारतीय रहने से इसमें पहले के सच्चा की-सी अलौकिकता अब भी है। (कायाकल्प-प्रेमचन्द तथा बिजली का चमार—प्रताप नारायण श्रीवास्तव)।

इस प्रकार हमने देखा कि वर्तमान रूप में उपन्यास आधुनिक युग की देन है। विश्वसाहित्य में उपन्यास को सिन्धु-हिमालय साहित्य के रूप में रख सकते हैं। हिन्दी में औपन्यासिक परम्परा का जन्म संस्कृत आख्यायिकाओं के अनुवाद तथा तुलसी की आध्यात्मिक औपन्यासिकता से होता है। तत्पश्चात् रासो के रूप में कादम्बरी के अनुवाद तथा दशकुमारचरित की सन्धि आख्यायिकाओं के अनुकरण पर तथा विदेशी एवं प्रान्तीय भाषाओं के साहित्य के रूप में हिन्दी रोमांस का जन्म हुआ। यही रोमांस जब जातीय जीवन की विशेषताओं को भी अपने में समेटने चलता है तब साहसपूर्ण कथाओं के रूप में उपन्यास का रूप बन कर आता है। यहीं विकसित होकर उपन्यास साहित्य के इतिहास में अय्यारी जासूसी और प्रारंभिक सामाजिक एवं साहसिक उपन्यासों की परम्परा का श्रीगणेश होता है।

यह हिन्दी के उपन्यास साहित्य के इतिहास की संपाप है कि आरंभ में ही हमें हिन्दी के उपन्यास के विशुद्ध रूप के दर्शन होते हैं। प्रेमचन्द के उपन्यासों में और इस परंपरा को 'कौशिक' प्रतापनारायण श्रीवास्तव तथा जैनेन्द्र (के आरंभ के उपन्यास) में पुष्ट होते हुए पाते हैं।

जैनेन्द्र के बाद के उपन्यास तथा मनोवैज्ञानिक एवं मनोविश्लेषण की परम्परा तथा बंगाली अंग्रेजी तथा फ्रेंच और रूसी उपन्यासों के अनुवादों से उपन्यास साहित्य में 'रीतिकाल' की पुनरावृत्ति हो जाती है। उपन्यास का केन्द्र बन जाती है—नारी उपन्यास का प्रतिपाद्य विषय बन जाता है—शैली पर आग्रह।

---

१ आचार्य रामचन्द्र शुक्ल—हिन्दी साहित्य का इतिहास।

स्वतन्त्रता आन्दोलन के पहले के जागरण काल में राष्ट्रीय चेतना की मुहर ऐतिहासिक परम्परा को साथ बढ़ाती है और नारी प्रेम तथा दैसी सौंदर्य का स्थान उपादेयता का भाव ले लेता है।

आन्दोलन का संघर्ष एवं क्रान्तिकारी भावनाएं राष्ट्रीय चेतना को विस्फोटक साहित्य की आवश्यकता बतलाती हुई धारा का अनुकरण करती हुई विभिन्न वादों के प्रचार का माध्यम बनती हुई—वर्ग संघर्ष के प्रतीक में हरिजन समस्या को लेते हुए संघर्ष के उपन्यासों की सृष्टि होती है। नारी का विद्रोह समाज से और पुरुष से निम्न वर्ग का विरोध उच्च वर्ग से और निर्बलता का मोर्चाबन्दियों से सब संघर्ष से पूर्ण कथानकों की सृष्टि करते हैं।

तूफान के बाद शान्ति का वेला में 'ग्राम-सुधार' शिक्षा प्रचार आर्थिक शासन व्यवस्था स्वयं १९४८ की क्रान्ति तथा तत्कालीन पात्रों एवं चरित्रों को लेकर एक उपन्यास नयी धारा प्रवाहित हुई। इसमें शान्ति स्थापना का उद्योग तथा स्वतन्त्रता संग्राम में वीरगति प्राप्त करने वाले अमर शहीदों की श्रद्धांजलि के रूप में उपन्यास अपने नव रूप में आया।

ऐसा प्रतीत हुआ मानो जन-कल्पना थक कर बैठ गई है। प्रेमचन्द के बाद किसी सफल लेखक के न होने पर बार बार प्रकट किया जा रहा था कि उपन्यास के क्षेत्र में नये प्रयोगों का प्रारंभ हो गया—मनोवैज्ञानिक उपन्यास ग्राम्य जीवन जन-जीवन चरती है प्रभ आदि है पोषित उपन्यास तत्व स्वतंत्रता की गोद में पल रहा है और इसी रूप के विकास के रूप में हमें उपन्यास के उज्ज्वल भविष्य की आशा है।

हमने यह भी देखा कि जब साहित्य का क्षितिज में संभावना के कल्पना की सीमा एवं शून्य के छोर के अति स्थल पर कल्पना के विस्तार का आरम्भ होता है तब औपन्यासिकता का जन्म हुआ है। वैज्ञानिक तर्कप्रज्ञता जब तथ्यों की क्षेम भूमि को छोड़ कर अनुमान से वास्तविकता का दर्शन करा दूना आरम्भ करती है तब वैज्ञानिक की औपन्यासिकता का आरम्भ होता है। इसी प्रकार 'अति-मति' की भावना एवं 'ब्रह्म' सम्बन्धी विचार दार्शनिक औपन्यासिकता की कोटि में रख जा सकते हैं। पुराण जातक और बाइबिल एवं कुरान के दृष्टान्त एवं धार्मिक गाथायें अपने में औपन्यासिकता के पूर्ण प्रवाह को दिखाव बनती हैं। औपन्यासिकता का सब से महत्व और बना रूप मिलता है हमें पुराणों में—जहाँ श्रीराम और भगवान श्री का केवल अलौकिक और भगवान को मानव में नया दर्शन सामाजिक समस्याओं के बनाने के अर्थ में स्वाभाविकता की सच्चा आवृत्ति होती है।

उपन्यास का जीवन होता है केवल यहंभाव से लिपा-पुता सा अमूर्तपोरचित्रकी 'एब्स्ट्रैक्ट पेन्टिंग' सा जिसमें जो जीवन में नहीं है उसके सहारे जीवन जैसा नहीं है वैसा दिखाया जाता है और रस भरा जाता है जीवन के प्रतिबिम्ब स्वरूप प्रस्तुत करने का। उपन्यास का वास्तविकस्वरूप तो 'गोदान' में पाये हुए देहाती जीवन के दृश्य—मैला आँचल' और बलचनमा' ऐसी कृतियों के चरित्र-चित्रण में और 'मृगनयनी' तथा झाँसी की रानी' के फुरफुरी पैदा करने वाले मानस के अन्तर के झिलमिल को बाहर लाने वाले संवादों और वर्णनों में 'बूँद और समुद्र' और धरती परिकथा तथा विदा और 'रंगभूमि' तथा परख' के साधारण जीवन के वार्तालापों एवं रहस्यों के अनुशीलन में रसात्मकता के रूप में प्राप्त होता है।

उपसंहार

# उपन्यास का भविष्य तथा हिन्दी उपन्यास की सम्भावनाएँ

---

यह स्वाभाविक ही है कि हिन्दी उपन्यास का शास्त्रीय विवेचन मन को विश्राम देने वाले प्राचीन उपन्यासों की भाँति भविष्य की ओर दृष्टि लगाये हुए समाप्त हो। इस विवेचन के उपसंहार रूप में यह अनुमान लगाने की इच्छा स्वाभाविक होती है कि उपन्यास का भविष्य क्या होगा? क्या यह अधिक यथार्थवादी हो जायगा? क्या सिनेमा के द्वारा इसका अन्त हो जायगा आदि कितने ही प्रश्न सामने आते हैं। भविष्य के सम्बन्ध में अनुमान चाहे आशाजनक हो अथवा निराशाजनक दोनों ही दशाओं में प्रभावशाली लगने का गुण विद्यमान रहता है। भविष्य के संबंध के अनुमान चपल के हौसले के समान भी होते हैं। आगत युग के ऊँचे आदर्श के रूप में भी उनका अपना महत्त्व होता है। कभी-कभी किसी साहित्यिक विधा के स्वरूप की कल्पना का उद्भव उसकी वर्तमान उपलब्धियों एवं अभाव की 'बैलेन्सशीट' से होता है। इस समय प्रचलित स्वरूप को सुधारने के प्रयास की प्रेरणा व तत्संबंधी अनुमानों की परिकल्पना होती है।

उपन्यास के भविष्य के संबंध में विचार करने के प्रथम हम इस बात को निश्चित रूप से जान लेना है कि उपन्यास अभी मरेगा नहीं। साहित्य के माध्यमों में से कौनसा माध्यम सब से अधिक सशक्त तथा प्रभावोत्पादक है इस संबंध में विभिन्न विद्वानों के अपने-अपने मत रहे हैं। इधर लगभग दस वर्षों से उपन्यास की महत्ता सर्वमान्यरूप से प्रतिपादित की जाने लगी है। वास्तवत्व की अनुभूति को संसार के प्रायः सभी दर्शनों ने मनुष्य जीवन की उच्चतम स्थिति के रूप में स्वीकार किया है। अंग्रेजी के प्रसिद्ध आलोचक तथा 'टाइम्स लिटरेरी सप्लीमेंट' के संपादक 'एलन प्राइस जोन्स' के अनुसार इसी वास्तवत्व की अनुभूति की उपलब्धि कराना उपन्यास के प्रधान दायित्वों में से एक है। इन्हीं के शब्दों में यह मत समझिये कि आप काल्पनिक परिस्थितियों से प्रभावित होने के लिये उपन्यास पढ़ते हैं। आप इन्हें पढ़ते हैं जिस प्रकार अन्य

लोग प्रार्थना करते हैं, स्वयं अपनी आत्मा के अन्वेषण के लिये। और क्योंकि अन्तिम अन्वेषण कभी संभव नहीं हो पाता इसीलिये उपन्यास की कभी मृत्यु नहीं होती।

आत्मानुभूति के साथ-साथ उससे सम्बद्ध सत्य के अन्वेषण की बात आती है। आत्मा व्यक्तिगत है तो सत्य वस्तुगत। जेम्स महाशय के अनुसार तो सत्य का वास्तविक अन्वेषण उपन्यास के अतिरिक्त साहित्य के अन्य किसी भी माध्यम द्वारा सम्भव नहीं। उनका कथन है— 'तथ्य की बात यह है कि सत्य तक पहुँचने के लिये उपन्यासकार की दृष्टि ही एकमात्र सहारा है'। जिस प्रकार आत्मा की खोज कभी समाप्त नहीं होती उसी प्रकार सत्य का अन्वेषण भी कभी समाप्त नहीं होता और इसीलिये उपन्यासकार कभी इस बात का अनुभव नहीं करता कि प्रत्येक बात कह दी गई है अथवा सत्य का कोई भी पहलू अंतिम निश्चय के साथ अनावृत्त कर दिया गया है।

सांस्कृतिक दृष्टि से अहं का विकास गहराई की अनुभूति का विकास है। जैसे जैसे संस्कृति आगे बढ़ती है, यथार्थ का मानसिक शक्ति में चेतनारूपी गुणात्मक परिवर्तन होता जाता है और मानव को अपने अहं में एक नये आयाम का भान होता है। ऐसी दशा में हमारा 'स्व' औपचारिक अथवा 'एपि कल' नहीं बल्कि वैयक्तिक और अनूठा हो जाता है। उपन्यास के रूप-विधान में जो विकास हुआ है उसके पीछे अहं अथवा 'स्व' के प्रति गहराई के आयाम के रूप में इस बढ़ती हुई आवश्यकता को अभिव्यक्त करने का प्रयास ही है। एक ऐसा दर्पण जो केवल यथार्थ की छाया उपस्थित करता है बल्कि उसे अर्थ भी देता है।

उपन्यास की सबसे महत्वपूर्ण बात यही है कि मानव चेतना, सार्थकता अथवा निर्माण के विभिन्न स्तरों का इतना अच्छा चित्र साहित्य का कोई माध्यम प्रस्तुत नहीं करता। भ्रम लगता है कि उपन्यास यथार्थ और तर्क-संगति के दिशा में चूर-चूर हो जायगा। लेकिन जब हम इस पर विचार करते हैं कि अनुभूतियों पर कसा हुआ कोई भी ढाँचा केवल अस्थायी और अनुमानित ही होगा तो हमारे सामने औपन्यासिक कला-रूप की मूलतः आत्मानिक प्रकृति स्पष्ट हो जाती है। शायद यह हमेशा लगेगा कि उपन्यास एक कलारूप की दृष्टि से समाप्त हो चुका है जब कि मानवता और अनुभव, प्रताप और चेतना वस्तु और व्यक्ति के संयोजन का प्रयास हमेशा विकसित होने के लिए विवश है। जीवन की ही भाँति उपन्यास का कलारूप अपरिहार्य अधूरा है। 'केमस' के

साथ हुआ । उत्सुकता के संसूचकरूप जन रुचि का सुहाग अपने मे अक्षय है—अपन है । अतः उपन्यास भी अमर है अपने में स्थिर है ।

ई० एम० फार्स्टर ने अपने 'ऐसपेक्ट्स आफ दि नावेल' मे अब तक के सब उपन्यासकारों को एक भवन में बैठ कर एक साथ एक समय ही उपन्यास की रचना क्रिया में रत माना है । इसी प्रकार यदि हम भी आगामी दोसौ वर्षों के उपन्यासकारों को भी एक साथ बड़े हाल में जमा कर दें तो स्वाभाविक है कि उनके विषय में बड़ा भारी परिवर्तन हुयें दिन प्रतिदिन के जीवन के भारी रूप में एवं विभिन्न क्षेत्रों मे अवश्य दृष्टिगोचर होगा । परन्तु यदि हम विभिन्न कालों में कथा का कथा हुआ स्वाभाविक रूप देखें तो यह सर्वथ एक सा लगेगा[1] । कथा में स्थिरता की भावना होती है । इस दृष्टि से कथा विकासशील इतिहास की प्रकृति से सर्वथा भिन्न है । उपन्यास के वर्ण्य विषय में भले ही समय के अन्तर पर परिवर्तन होता रहे पर उपन्यासकार का वृत्ति तो सदैव आत्मानुभूति एवं तथ्यान्वेषण में एक सी ही रहती है ।

कुछ लोगों के अनुसार यह कठिन कार्य है । उनके अनुसार इस समय जो कुछ भी नियम बनाये जायेंगे अथवा साधारणतया से कहा जायगा वह लिखे हुए उपन्यासों के संबंध में ही सत्य होगा । भविष्य के उपन्यास के सम्बन्ध मे लिखन के लिये तो किसी भविष्यवक्ता की ही अपेक्षा है । ऊपर-ऊपर देखने से यह कथन ठीक प्रतीत होता है । किन्तु भविष्य के औपन्यासिक स्वरूप के निर्धारण के लिये अतीत के ज्ञान का आधार और वर्तमान की प्रमुख अविकसित अथवा अर्द्धविकसित प्रवृत्तियों का अध्ययन आवश्यक है ।

जान कम्पर ने एक विचार-बोधित छोटा निबन्ध लिखा है । उसका शीर्षक है 'दि फ्यूचर आफ दि इंगलिश नावेल' इसके अनुसार जीवन में एक निश्चित स्वरूप न होने के कारण उपन्यास में भी एक निश्चित स्वरूप की भावना कभी न होती है । उपर्युक्त निबन्ध लेखक के अनुसार भविष्य में उपन्यासकार का इस मिथ्या धारणा से छुटकारा मिल जायगा । जीवन में मानव को पूर्णत्व की प्राप्ति नहीं होती अतः कला में पूर्णत्व की प्राप्ति को स्वरूप करना अपने ही को धोखा देने के समान है । इसके विरुद्ध वह इस तथ्य में विश्वास जमाएगा कि अपनी कृति को गतिशील स्वरूप देने की

---

१ ई० एम० फार्स्टर आसपेक्ट्स आफ दि नावेल—पृ० १

प्रक्रिया में वह जीवन में निहित प्रेरक शक्ति का ही अनुगमन कर रहा है और अपने में ठोस रूप से पूर्ण जिन कला-वस्तुओं को वह बनाता है उनमें वही वास्तविकता है जो वह अपने आसपास के कठिन पर विशुद्ध तथ्य वाले संसार में पाता है।[1]

अपनी उपन्यास के भविष्य की विवेचना करते हुए केन्सि साहब ने कहा है कि उपन्यास का भविष्य स्वतन्त्र विषय नहीं है। वह जाति के सामाजिक एवं सांस्कृतिक विषयों के साथ जुड़ा हुआ है। अतः भविष्य में भी अच्छे उपन्यासकार की कला की कसौटी यह रहेगी कि वह अपने अग्रगन्ता कलाकारों की भाँति अपने समय के गंभीरतम प्रश्नों के प्रति कितनी ईमानदारी और सचाई से उलझ सका है।[2]

अब भी जीवन के अनेक अछूत अंग हैं जहाँ उपन्यासकार का ध्यान नहीं गया है। महान् उपन्यासकार वह है जो किसी नये अंग को उपन्यास के अधिकार में लाये और विशिष्टरूप से उसकी भावुकता अपने समय में सम्पृक्त हो। साधारणतया उपन्यासकार तो अपने समय के भी नहीं होते। वे न तो अपने समय में उद्भूत होते हैं और न उसके स्पर्श में रहते हैं। वे जीवन से जीवन नहीं पाते वरन् साहित्यिक परंपरा से उत्पन्न होते हैं।

एच० जी० वेल्स ने सम-सामयिक उपन्यास पर निबन्ध लिखते हुये कहा है, "जहाँ तक मैं समझता हूँ मात्र उपन्यास ही ऐसा साहित्यिक माध्यम है जिसके द्वारा हम अपने सामाजिक जीवन में उठने वाली अधिकांश समस्याओं पर विचार कर सकते हैं।" यही नहीं वह उपन्यास की परिधि में राजनीति और धर्म से संबंध रखने वाले प्रश्नों को भी समेट लेता है। वह उसे मन बहलाने का साधन मात्र नहीं समझता था और स्पष्टरूप से अपने उपन्यासों को कला कृति के रूप में भी मानने से इन्कार कर दिया है। सबसे विचित्र बात तो यह है कि वह अपने उपन्यासों को प्रचारात्मक उपन्यास कहने पर रोष प्रकट करता है, क्योंकि उसके अनुसार प्रचारात्मक उपन्यास किसी प्रतिष्ठित पार्टी (दल) धर्म-संस्था अथवा सिद्धान्त के प्रतिपादन करने वाले समर्थ और साधनों का विश्वास प्रमाण मात्र होते हैं पर अब इस शब्द का प्रयोग अधिक व्यापकतम

---

१ जोन कैम्पबल 'अहरकाजी' एण्ड दी फ्यूचर आफ दि इङ्गलिश नावेल— पृष्ठ ८-९

२ [illegible] पृ० ३२१

